"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."




# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 23 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 8 जून 2018—ज्येष्ठ 18, शक 1940

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 मई 2018

क्रमांक ई 1-01/2018/एक-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रीमती रेणु जी. पिल्ले, भा.प्र.से. (1991) विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी-सह-सदस्य, राजस्व मंडल, बिलासपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त महानिदेशक, छ.ग.प्रशासन अकादमी पदस्थ पर पदस्थ करता है.

श्रीमती रेणु जी. पिल्ले, भा. प्र. से. द्वारा महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी का कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से डॉ. एम. गीता, भा.प्र.से. (1997), सचिव, छ.ग. शासन महिला एवं बाल विकास विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी केवल महानिदेशक, छ.ग. प्रशासन अकादमी के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगी. शेष प्रभार यथावत रहेगा.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2018.

2. श्री अमृत कुमार खलखो, भा.प्र.से. (2002), सचिव, राजस्व मंडल, बिलासपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सदस्य, राजस्व मंडल, बिलासपुर के पद पर पदस्थ करता है.

3. श्री छत्तर सिंह डेहरे, भा.प्र.से. (2004), अपर आयुक्त, बिलासपुर/सरगुजा संभाग को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ सचिव, राजस्व मंडल, बिलासपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

4. श्री एस. प्रकाश, भा.प्र.से. (2005), संचालक, लोक शिक्षण को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ मिशन संचालक, सर्व शिक्षा अभियान, संचालक, राज्य साक्षरता मिशन प्राधिकरण तथा प्रबंध संचालक, राष्ट्रीय माध्यमिक शिक्षा मिशन का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

5. श्री सुनील कुमार जैन, भा.प्र.से. (2009), पंजीयक, सहकारी संस्थाएं को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ संयुक्त सचिव, लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

6. विभागीय आदेश क्र. एफ 2-04/2017/1-8, दिनांक 01-05-2018 द्वारा श्री विश्वेश कुमार, भा.व.से. (2007), वनमण्डलाधिकारी, बलौदाबाजार को उप सचिव, लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग के पद पर पदस्थ किया गया था, उक्त आदेश को निरस्त करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार
**अजय सिंह,** मुख्य सचिव.

---

## वन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 15 मई 2018

क्रमांक एफ-06-02/2012/10-2.—छत्तीसगढ़ वन उपज (व्यापार विनियमन) काष्ठ नियम, 1973 में संशोधन का निम्नलिखित प्रारूप, जिसे राज्य सरकार, छत्तीसगढ़ वन उपज (व्यापार विनियमन) अधिनियम, 1969 (क्र. 9 सन् 1969) की धारा 21 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए बनाना प्रस्तावित करती है, उक्त अधिनियम की धारा 21 की उप-धारा (1) के अधीन अपेक्षित किये गए अनुसार, उन समस्त व्यक्तियों, जिनके कि इससे प्रभावित होने की संभावना है, की जानकारी के लिए एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है तथा एतद्द्वारा सूचित किया जाता है कि उक्त प्रारूप पर इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से तीस दिवस के अवसान के पश्चात विचार किया जायेगा.

कोई आपत्ति या सुझाव, जो उक्त प्रारूप के संबंध में किसी व्यक्ति से विनिर्दिष्ट कालावधि के पूर्व, अपर मुख्य सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वन विभाग, महानदी भवन, कक्ष क्रमांक एस. 03 मंत्रालय, नया रायपुर के कार्यालय में, कार्यालयीन समय में प्राप्त हो, पर छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विचार किया जायेगा.

### संशोधन प्रारूप

उक्त नियमों में,—

1. नियम 7 में, टीप के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

**"टीप.—** वार्षिक रजिस्ट्रीकरण फीस निम्नानुसार होगी :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | विनिर्माता, व्यापारी एवं उपभोक्ता | | रु. 2000/- |
| 2 | व्यापारी | | |
| | (क) | भवन निर्माण ठेकेदार | रु. 1500/— |
| | (ख) | बढ़ई की दुकान, जो फर्नीचर के निर्माण में संबंद्ध है, जिसमें टर्नर, आर्टीसन सम्मिलित है. | रु. 500/- |
| | (ग) | अन्य व्यापारी | रु. 2000/- |
| 3. | वास्तविक उपभोक्ता | | रु. 25/-" |

2. नियम 9 के उप-नियम (4) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(4) वार्षिक रजिस्ट्रीकरण फीस निम्नानुसार होगी :—

| स.क्र. | अपेक्षित वार्षिक विक्रय | वार्षिक रजिस्ट्रीकरण फीस |
|---|---|---|
| 1. | 10 घनमीटर | रु. 75/- |
| 2. | 10 से 50 घनमीटर | रु. 150/- |
| 3. | 50 से 100 घनमीटर | रु. 600/- |
| 4. | 100 घनमीटर से उपर | रु. 1200/- |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अतुल कुमार शुक्ल,** सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 15 मई 2018

क्रमांक एफ-06-02/2012/10-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में वन विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 06-02/2012/10-2, दिनांक 15-05-2018 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अतुल कुमार शुक्ल,** सचिव.

Naya Raipur, the 15th May 2018

No. F 06-02/2012/10-2.—The following draft amendment in the Chhattisgarh Van Upaj (Vyapar Viniyaman) Kashta Niyam, 1973 which the State Government proposes to make in exercise of the powers conferred by Section 21 of the Chhattisgarh Van Upaj (Vyapar Viniyaman) Adhiniyam, 1969 (No. 9 of 1969), is hereby, published as required under sub-section (1) of Section 21 of the said Adhiniyam for the information of all persons likely to be affected thereby and notice is hereby given that the said draft shall be taken into consideration after the expiry of thirty days from the date of publication of this notification in the Official Gazette.

Any objection or suggestion regarding the said draft received from any person before the specified period in office hours in the office of the Additional Chief Secretary, Government of Chhattisgarh, Forest Department, Mahanadi Bhawan, Room No. S-0-3, Mantralaya, Naya Raipur, shall be considered by the Government of Chhattisgarh.

DRAFT AMENDMENT

In the said rules,—

1. In rule 7, for the Note, the following shall be substituted, namely :—

**"Note—** Annual Registration Fee shall be as follows :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | Manufacturer, Trader and Consumer | | Rs. 2000/- |
| 2. | Trader | | |
| | (a) | House Construction Contractors | Rs. 1500/- |
| | (b) | Shop of Carpenter which include Turner, Artisans, who are involved in the manufacture of furniture. | Rs. 500/- |
| | (c) | Other Traders | Rs. 2000/- |
| 3. | Real Consumer | | Rs. 25/-" |

2. For sub-rule (4) of rule 9, the following shall be substituted, namely :—

"(4) The annual registration fee shall be as under :—

| S. No. | Expected Annual Sale | Annual Registration Fee |
|---|---|---|
| 1. | 10 cubic metres | Rs. 75/- |
| 2. | 10 to 50 cubic metres | Rs. 150/- |
| 3. | 50 to 100 cubic metres | Rs. 600/- |
| 4. | Above 100 cubic metres | Rs. 1200/-" |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
ATUL KUMAR SHUKLA, Secretary.

---

नया रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 1-11/2016/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री अरूण कुमार द्विवेदी, भा.व.से. (1984) अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक एवं प्रभारी प्रधान मुख्य वन संरक्षक, औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड, रायपुर को प्रधान मुख्य वन संरक्षक के पद एवं वेतनमान अनुसूचि-III के वेतन मेट्रिक्स के लेबल 16 (रु. 2,05,400-2,24,400) में पदोन्नत करते हुए प्रधान मुख्य वन संरक्षक, औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड, रायपुर के पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 7 मई 2018

क्रमांक एफ 1-11/2016/10-भा.व.से.—विभागीय समसंख्यक आदेश दिनांक 29-05-2017 द्वारा श्री शिरीष चन्द्र अग्रवाल, भा.व.से. (1983) को प्रधान मुख्य वन संरक्षक के पद एवं वेतनमान अनुसूची-III के वेतन मेट्रिक्स के लेबल 16 (रु. 2,05,400-2,24,400) में पदोन्नत किया गया है.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा श्री शिरीष चन्द्र अग्रवाल, भा.व.से. (1983) को प्रधान मुख्य वन संरक्षक के पद पर दी गई पदोन्नति में आंशिक संशोधन करते हुए उन्हें दिनांक 01-08-2016 से प्रधान मुख्य वन संरक्षक के पद के अनुसार वेतनमान अनुसूची-III का वेतन मेट्रिक्स लेबल 16 (रु. 2,05,400-2,24,400) में नियमानुसार देय वेतन की पात्रता होगी.

नया रायपुर, दिनांक 9 मई 2018

क्रमांक एफ 1-02/2018/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद् द्वारा निम्नलिखित भारतीय वन सेवा अधिकारियों को प्रशासनिक दृष्टिकोण से उनके नाम के समक्ष दर्शाए गए कॉलम क्रमांक-4 अनुसार नवीन पदस्थापना पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ करता है :—

| क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री आर.बी.पी. सिन्हा भा.व.से. (1986) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (संयुक्त वन प्रबंधन/नीति विश्लेषण) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, एस.ई.सी.एल. बिलासपुर, मुख्यालय, रायपुर (सेवाएं प्रति-नियुक्ति पर सौंपते हुए). |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 2. | श्री के. मुरूगन, भा.व.से. (1987) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, एस.ई.सी.एल., बिलासपुर, मुख्यालय रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (संयुक्त वन प्रबंधन/नीति विश्लेषण) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर (सेवाएं प्रतिनियुक्ति से वापस लेते हुए). |
| 3. | श्री युनूस अली, भा.व.से. (1988) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (प्रशा. राज./सम.) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (अनुश्रवण/मूल्यांकन) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. |
| 4. | श्री जयसिंह म्हस्के, भा.व.से. (1988) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, जैव विविधता बोर्ड, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़ नया रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (प्रशा.राज./सम.) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. |
| 5. | श्री तपेश कुमार झा, भा.व.से. (1989) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (अनुश्रवण/मूल्यांकन) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, जैव विविधता बोर्ड, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़, नया रायपुर. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. टोप्पो,** विशेष सचिव.

---

## इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 26 मई 2018

एफ 4-12/56/2017/इसूप्रौ.—राज्य शासन एतद्द्वारा ''छत्तीसगढ़ संचार क्रांति योजना'' (स्काई) की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 31 अगस्त, 2017 की कंडिका 6.1 के कॉलम 2 में उल्लिखित ''तकनीकी एवं गैर तकनीकी कालेज विद्यार्थी'' की पात्रता को निम्नानुसार सुस्पष्ट करता है :—

1. शैक्षणिक सत्र 2017-18 में प्रथम वर्ष से अंतिम वर्ष तक प्रवेशित समस्त विद्यार्थियों को सितम्बर 2018 तक स्मार्टफोन प्रदान किया जाएगा.

2. शैक्षणिक सत्र 2018-19 के प्रथम वर्ष में प्रवेशित समस्त विद्यार्थियों को मार्च से मई 2019 के मध्य स्मार्टफोन प्रदान किया जाएगा.

3. एक विद्यार्थी को एक ही स्मार्टफोन प्रदान किया जाएगा.

उपरोक्त अधिसूचना की अन्य कंडिकाएं अपरिवर्तित होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एलेक्स पॉल मेनन,** संयुक्त सचिव.

## खनिज साधन विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 7-14/2013/12.—इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 10-11-2014 द्वारा कुल 10 संस्थानों को 03 वर्ष की अवधि के लिये सशर्त अधिमान्यता प्रदान की गई है, जिसकी अवधि दिनांक 09-11-2017 को समाप्त हो गई है.

2. राज्य शासन, एतद्द्वारा निम्नलिखित 07 संस्थानों की अधिमान्यता का नवीनीकरण, आवेदन प्रस्तुत करने में हुए विलम्ब की अवधि में छूट प्रदान करते हुए उनकी अधिमान्यता दिनांक 10-11-2017 से आगामी 03 वर्ष की अवधि के लिये प्रदान की जाती है :—

| क्र. | एजेंसी का नाम एवं पता |
|---|---|
| 1. | M/S SHREERAM GEMICON (PVT.) LIMITED, GEOLOGICAL AND MINING CONSULTANTS, L-09, Songanga Colony Seepat Road, Bilaspur (Chhattisgarh) |
| 2. | M/S SINHA MINING CONSULTANTCY, Office No. 9, D. Costa Commercial Apartment, Near Old Railway Station Gate, Malbhat, Margo, Goa-403601. |
| 3. | M/S SPATIAL PLANNING AND ANALYSIS RESEARCH CENTRE PVT LTD. E/11, Infocity, Chandaka Industrial Estate, Bhubaneswar, Orissa, 751024. |
| 4. | M/S SIDDHARTH GEO CONSULTANTS, 621/3, First Floor Ramkund, Samta Colony, Behind Life-worth Hospital, Raipur (Chhattisgarh) 492001. |
| 5. | MS/ SOHAM FERO MANGANESE PVT. LTD. Block No. 16,17 Ground Floor N.K.Y. Tower, Anjani Sq. Wardha Road, Nagpur (Maharashtra). |
| 6. | M/S SAN SURVEY ENGINEERING, Regd. Off.- 465, Jiban Pal Bagan, Karbala (West), P.O. & Distt.-Hooghly, West Bengal, 712103 Contact Office-Anjali Complex, Bankim Kanan, Chinsurah Station Road, Chinsurah, Hoogly, West Bengal-712102. |
| 7. | M/S BHARAT ALUMINIUM COMPANY LIMITED, p.o. Balco Nagar Korba (C.G.) |

3. उपर्युक्त तालिका के सरल क्रमांक-01 से 06 में उल्लिखित कंपनियों/एजेंसियों की अधिमान्यता राज्य में खनिज कोयला को छोड़कर शेष खनिजों की खनिज रियायत संबंधित डीजीपीएस सर्वे कार्य के लिये तथा सरल क्रमांक 7 में उल्लिखित मेसर्स भारत एल्युमिनियम कंपनी लिमिटेड की अधिमान्यता राज्य में स्थित स्वयं की खनिज रियायत संबंधित डीजीपीएस सर्वे कार्य के लिये होगी.

उपर्युक्त प्रदत्त अधिमान्यता की शर्तें निम्नानुसार होगी :—

1. Each corner of the lease area shall have a boundary pillar (corner pillar).
2. There shall be erected intermediate boundary pillars between the corner pillars in such a way that each pillar is visible from the adjacent pillar located on either side of it;
3. The distance between two adjacent pillars shall not be more than fifty meters;
4. The pillar shall be of square pyramid frustum shaped above the surface and cuboids shaped below the surface;
5. Each pillars shall be of reinforced cement concrete;

6. The corner pillar shall have a base of 0.3m x 0.3m and height of 1.30m of which 0.70m shall be above ground level and 0.60m below the ground;

7. The intermediate pillars shall have a base of 0.25m x 0.25m and height of 1.0m. of which 0.70m shall be above ground level and 0.30m below the ground;

8. All pillars shall be painted in yellow color and the top ten centimeters in red color by enamel paint and shall be grouted with cement concrete.

9. On all corner pillars, distance and being to the forward and backward pillars and latitude and longitude shall be marked;

10. Each pillar shall have serial number in a clockwise direction and the number shall be engraved on the pillars;

11. The number of pillars shall be the numbers of the individual pillar upon the total number of pillars in the lease;

12. The tip of all the corner boundary pillars shall be a square of 15 centimeter on which a permanent circle of 10 centimeter diameter shall be drawn by paint or engraved and the actual boudary point shall be intersection of two diameters drawan at 90 degrees.

13. The lease boundary survey shall be accurate within such limits of error as the Control General, Indian Bureau of Mines may specify in this behalf.

14. The location and number of the pillars shall also be shown in the surface and other plans maintained by the lessee; and

15. In case of forest area within the lease, the size and construction and color of the boundary pillars shall be as per the norms specified by the Forest Department in this behalf.

16. The Survey Agency shall be responsible for the accuracy of the data collected during Survey.

17. Coordinates of boundary pillars shall be established in the World Geodetic System 1984 (WGS-84)Datum.

18. डीजीपीएस सर्वे कार्य हेतु पारिश्रमिक का निर्धारण अधिमान्यता प्राप्त संस्थान एवं खनिज रियायतधारी के मध्य आपसी समन्वय से किया जायेगा. किसी भी प्रकार का आपसी विवाद होने पर राज्य शासन उत्तरदायी नहीं होगा.

19. डीजीपीएस सर्वे कार्य के गुणवत्ता में कमी पाये जाने पर या किसी भी प्रकार की कार्य संबंधी शिकायत पाये जाने पर जांच उपरांत राज्य शासन को यह अधिकार होगा कि उक्त अधिकृत एजेंसी की मान्यता किसी भी समय समाप्त की जा सकती है.

20. डीजीपीएस सर्वे के संबंध में भारतीय खान ब्यूरो/राज्य शासन द्वारा समय-समय पर जारी निर्देशों का पालन अधिमान्यता प्राप्त संस्थान को करना होगा.

21. राज्य शासन द्वारा जारी यह अधिमान्यता 03 वर्ष के लिए होगी. समयावधि समाप्ति से 03 माह पूर्व अधिकृत एजेंसी नवीनीकरण हेतु आवेदन कर सकेगा.

4. यह अधिमान्यता दिनांक 10-11-2017 से 03 वर्ष के लिए ही मान्य होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**इफ्फत आरा,** उप-सचिव.

# आवास एवं पर्यावरण विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 25 मई 2018

क्रमांक एफ 7-46/2016/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 08-01-2018 द्वारा डोंगरगढ़ विकास योजना 2011 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**डोंगरगढ़ विकास योजना, 2011 में उपांतरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (हेक्टेयर में) | विकास योजना में अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23-क के तहत् उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | छिरपानी प.ह.नं.-30 | 71/1 | 4.52 एकड़ | कृषि | आमोद-प्रमोद |

2. उक्त प्रस्तावित उपांतरण विकास छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल द्वारा एम्फीथिएटर (ओपर एयर थियेटर) के निर्माण हेतु है.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा डोंगरगढ़ विकास योजना 2011 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण डोंगरगढ़ विकास योजना 2011 का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संजय शुक्ला,** सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 2 मई 2018

क्रमांक एफ 7-9/2015/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 30-12-2017 द्वारा बलौदाबाजार विकास योजना 2031 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**बलौदाबाजार विकास योजना, 2031 में उपांतरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (हेक्टेयर में) | विकास योजना में अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23-क के तहत् उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | छुइहा मालगुजारी प.ह.नं.-8 | 801/1 शामिल 802/2 | 0.340 हेक्टेयर | कृषि, आवासीय | आवासीय, व्यवसायिक |
| 2. | बलौदाबाजार | 1171/3 | 0.121 हेक्टेयर | सार्वजनिक एवं अर्द्धसार्वजनिक | व्यवसायिक |

2. उक्त उपांतरण विकास योजना में त्रुटि सुधार हेतु.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा बलौदाबाजार विकास योजना 2031 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण बलौदाबाजार विकास योजना 2031 का अंगीकृत भाग होगा.

नया रायपुर, दिनांक 11 मई 2018

क्रमांक एफ 7-12/2015/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 12-10-2017 द्वारा राजनांदगांव विकास योजना 2031 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**राजनांदगांव विकास योजना, 2031 में उपांतरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (हेक्टेयर में) | विकास योजना में अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23-क के तहत् उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | बजरंगपुर नवागांव प.ह.नं.-21 रा.नि.मं. | 123/1 क | 5.868 हेक्टेयर में से 3.56 एकड़ | आमोद-प्रमोद | आवासीय |

2. उक्त उपांतरण शासकीय आवासों के प्रयोजन हेतु.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा राजनांदगांव विकास योजना 2031 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण राजनांदगांव विकास योजना 2031 का अंगीकृत भाग होगा.

नया रायपुर, दिनांक 11 मई 2018

## शुद्धिपत्र

क्रमांक एफ 9-16/2005/32.—इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक 1002/एफ 9-16/2005 दिनांक 30-4-2005 द्वारा दुर्ग जिले के अंतर्गत साजा निवेश क्षेत्र का गठन करते हुए उसकी सीमाएं निर्धारित की गई है, में पूर्व एवं उत्तर सीमा में ग्राम "गजरा" के स्थान पर ग्राम "कजरा" एवं दक्षिण सीमा में ग्राम "डोंगरीतराई" के स्थान पर ग्राम "डोंगीतराई" पढ़ा जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** अपर सचिव.

# पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 28 मई 2018

क्रमांक 1916/आर 692/22-1/2018.—महात्मा गांधी, राष्ट्रीय ग्रामीण रोजगार गारंटी योजना-छत्तीसगढ़ सामाजिक अंकेक्षण नियम, 2015 का निम्नलिखित प्रारूप, जिसे राज्य सरकार, महात्मा गांधी राष्ट्रीय ग्रामीण रोजगार गारंटी अधिनियम, 2005 (2005 का सं. 42) की धारा 32 की उप-धारा (2) के खण्ड (ज) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए बनाना प्रस्तावित करती है, उक्त अधिनियम की धारा 32 की उप-धारा (1) के द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार, उन समस्त व्यक्तियों, जिनके कि इससे प्रभावित होने की संभावना है, की जानकारी के लिये एतद् द्वारा प्रकाशित किया जाता है तथा एतद् द्वारा सूचित किया जाता है कि उक्त प्रारूप पर अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से तीस दिवस के अवसान के पश्चात् विचार किया जायेगा.

कोई आपत्ति या सुझाव, जो उक्त प्रारूप के संबंध में किसी व्यक्ति से विनिर्दिष्ट कालावधि के पूर्व, सचिव, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग, छत्तीसगढ़ शासन, कक्ष क्रमांक एसओ-24, महानदी भवन, मंत्रालय, नया रायपुर के कार्यालय में, कार्यालयीन समय में प्राप्त हों, पर छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विचार किया जायेगा.

### संशोधन प्रारूप

उक्त नियमों में,—

(1) नियम 9 में, उप-नियम (2) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(2) जिला कार्यक्रम समन्वयक/कलेक्टर, निम्नलिखित व्यक्तियों, जो मनरेगा योजना क्रियान्वयन एजेंसी से संबंधित न हो, को सामाजिक अंकेक्षण निष्कर्षों को प्रमाणित करने के लिए स्वतंत्र पर्यवेक्षक के रूप में नियुक्त करेगा, अर्थात् :—

(क) संबंधित ग्राम पंचायत का पटेल (एक सदस्य);

(ख) गैर-सरकारी संगठन से (एक सदस्य);

(ग) स्व-सहायता समूह से (दो सदस्य जिसमें से एक महिला हो);

(घ) सेवानिवृत्त शासकीय अधिकारी/कर्मचारी (एक सदस्य)."

2. नियम 10 में, उप-नियम (2) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(2) जिला कार्यक्रम समन्वयक/कलेक्टर द्वारा निकासी बैठक का आयोजित करने हेतु एक छः सदस्यीय समिति का गठन किया जायेगा, जिसकी अध्यक्षता ऐसे अधिकारी द्वारा किया जायेगा जो द्वितीय श्रेणी राजपत्रित अधिकारी से निम्न का नाम हो. उक्त समिति में निम्नलिखित सदस्य शामिल होंगे, अर्थात् :

(क) द्वितीय श्रेणी राजपत्रित अधिकारी (अध्यक्ष);

(ख) गैर-सरकारी संगठन से (एक सदस्य);

(ग) स्व-सहायता समूह से (दो सदस्य जिसमें से एक महिला हो);

(घ) अनुविभागीय अधिकारी (तकनीकी), जो संबंधित कार्य के क्रियान्वयन एजेंसी से संबंधित न हो (एक सदस्य);

(ङ) द्वितीय श्रेणी सेवानिवृत्त शासकीय अधिकारी (एक सदस्य)."

(3) नियम 10 में, उप-नियम (3) में, खण्ड (ग) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(ग) सामाजिक अंकेक्षण दल द्वारा प्रस्तुत प्रत्येक विचलन के संबंध में ग्रामसभा/कार्यस्थल सत्यापन/घरेलू सर्वेक्षण में अभिलिखित साक्ष्य का परीक्षण कर, समिति, निकासी बैठक में प्रत्येक प्रकरण में आदेश पारित करेंगी."

No.1916/R 692/22-1/2018.—The following draft of the Mahatma Gandhi National Rural Employment Guarantee Scheme-Chhattisgarh, Social Audit Rules, 2015, which the State Government, in exercise of the powers conferred by clause (h) of sub-section (2) of Section 32 of the Mahatma Gandhi National Rural Employment Guarantee Act, 2005 (No. 42 of 2005), proposed to make, is hereby, published as required by sub-section (1) of Section 32 of the said Act, for the information of all persons likely to be effected thereby and notice is hereby given that the said draft shall be taken into consideration after the expiry of thirty days from the date of Publication of this Notification in the Official Gazette.

Any objection or suggestions regarding the said draft received from any Person before the specified period, in office hours in office of the Secretary, Department of Panchayat and Rural Development, Government of Chhattisgarh, Room No. S 0-24, Mahanadi Bhawan, Mantralaya, Naya Raipur shall be considered by the Government of Chhattisgarh.

DRAFT AMENDMENT

In the said ruls,—

(1) In rule 9, for sub-rule (2), the following shall be substituted, namely :—

"(2) The District Program Coordinator/Collector shall depute following persons, who have not been a part of MGNREGS implementing agency, as an Independent Observer to testify the social audit findings, namely :—

(a) Concerned Gram Panchayat's Patel (One Member);

(b) From Non-Governmental Organization (One Member);

(c) From Self-Help Group (Two members including one Woman);

(d) Retired Government Officer/Employee (One Member);

(2) In rule 10, for sub-rule (2), the following shall be substituted, namely :—

"(2) "A Six member committee shall be constituted by the District Programme Coordinator/Collector to conduct Exit Conference, which shall be presided over by an officer not below the rank of Second Grade Gazetted Officer. The said Committee, shall consist of the following members, namely;

(a) Second Grade Gazetted Officer (President);

(b) From Non-Governmental Organization (One Member);

(c) From Self-Help Group (Two Members including One Woman);

(d) Sub-Divisional Officer (Technical), who is not related to the implementing agency of the related work (One Member).

(e) Second Grade retired government officer (One Member)."

(3) In rule 10, in sub-rule (3), for clause (c), the following shall be substituted, namely :—

"(c) Committee shall pass order in each case in the exit Conference by examing written evidence recorded in the Gram Sabha/Worksite Verification/household survey in relation to each deviation pointed out by Social Audit Team."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तारन प्रकाश सिन्हा,** उप-सचिव.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोण्डागांव, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

कोण्डागांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/1308/भू-अर्जन/भू.अ.प्र.क्रं./4/अ-82/2016-17.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत अधिनियम 2013 की धारा 4 के अधीन गठित सामाजिक समाघात निर्धारण दल के द्वारा छत्तीसगढ़ भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार (सामाजिक समाघात निर्धारण, सहमति तथा जन सुनवाई) 2016 नियम 13, 16 से 20 तक एवं 23 की कार्यवाही किए जाने हेतु नियम-11 के तहत अधिसूचना प्रकाशित की जाती है. नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला | तहसील | ग्राम/नगर | क्षेत्रफल | | लोक प्रयोजन का विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | कुल खसरा | कुल रकबा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | | (5) |
| कोण्डागांव | केशकाल | मूरगांव | 03 | 0.218 | मूरगांव नवापारा मार्ग के कि.मी. 1/6 पर लिंगधारा नदी पर सेतु निर्माण कार्य हेतु. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई दिनांक 23-5-18 को समय 11.00 बजे स्थान ग्राम पंचायत भवन, खालेमुरवेंड पर नियत की गई है, प्रस्तावित भूमि का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | मूरगांव नवापारा मार्ग के कि.मी. 1/6 पर लिंगधारा नदी पर सेतु निर्माण कार्य हेतु. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | चार |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हाँ 0.218 हे. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | 214.71 लाख |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | 14 ग्रामों के जिनकी जनसंख्या 3751 |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | 20000/- |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

कोण्डागांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/1309/भू-अर्जन/भू.अ.प्र.क्रं./1/अ-82/2017-18.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत अधिनियम 2013 की धारा 4 के अधीन गठित सामाजिक समाघात निर्धारण दल के द्वारा छत्तीसगढ़ भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार (सामाजिक समाघात निर्धारण, सहमति तथा जन सुनवाई) 2016 नियम 13, 16 से 20 तक एवं 23 की कार्यवाही किए जाने हेतु नियम-11 के तहत अधिसूचना प्रकाशित की जाती है. नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला | तहसील | ग्राम/नगर | क्षेत्रफल | | लोक प्रयोजन का विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | कुल खसरा | कुल रकबा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | | (5) |
| कोण्डागांव | बड़ेराजपुर | गरांजीडिही | 04 | 0.303 | विश्रामपुरी - रावनागुड़ा मार्ग के कि.मी. 4/2 पर गरांजीडिही नाला पर सेतु निर्माण कार्य के पहुंचमार्ग हेतु. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई दिनांक 24-5-18 को समय 11.00 बजे स्थान ग्राम पंचायत भवन, गरांजीडिही पर नियत की गई है, प्रस्तावित भूमि का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | विश्रामपुरी - रावनागुड़ा मार्ग के कि.मी. 4/2 पर गरांजीडिही नाला पर सेतु निर्माण कार्य के पहुंचमार्ग हेतु. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | चार |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हाँ 0.303 हे. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | 214.71 लाख |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | 8 ग्रामों के जिनकी जनसंख्या 4338 |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | 20000/- |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**नीलकंठ टीकाम,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

# कार्यालय, कलेक्टर, जिला राजनांदगांव, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

राजनांदगांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/3993/भू-अर्जन/2018.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला (1) | तहसील (2) | ग्राम/नगर (3) | क्षेत्रफल (4) | लोक प्रयोजन का विवरण (5) |
|---|---|---|---|---|
| राजनांदगांव | अंबागढ़ चौकी | मोहड़, प.ह.नं. 23/ कृषकों की संख्या 09 | 0.635 हेक्टे. | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परियोजना के अंतर्गत नहर निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई (दिनांक) 30-05-2018 को (समय) 11.00 बजे (स्थान) ग्राम पंचायत भवन, बुटाकसा पर नियत की गई है. प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परियोजना के अंतर्गत नहर निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | 09 |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हां. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | — |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | उक्त डूबान निर्माण से क्षेत्र में सिंचित रकबे में वृद्धि होगी |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिए उपाय किए जा रहे हैं. |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

राजनांदगांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/3995/भू-अर्जन/2018.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला<br>(1) | तहसील<br>(2) | ग्राम/नगर<br>(3) | क्षेत्रफल<br>(4) | लोक प्रयोजन का विवरण<br>(5) |
|---|---|---|---|---|
| राजनांदगांव | अंबागढ़ चौकी | बुटाकसा, प.ह.नं. 23/ कृषकों की संख्या 01 | 0.275 हेक्टे. | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परियोजना के डूबान निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई (दिनांक) 30-05-2018 को (समय) 11.00 बजे (स्थान) ग्राम पंचायत भवन, बुटाकसा पर नियत की गई है. प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परि-योजना के डूबान निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | 01 |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हां. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | — |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | उक्त डूबान निर्माण से क्षेत्र में सिंचित रकबे में वृद्धि होगी |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिए उपाय किए जा रहे हैं. |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

राजनांदगांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/3997/भू-अर्जन/2018.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला (1) | तहसील (2) | ग्राम/नगर (3) | क्षेत्रफल (4) | लोक प्रयोजन का विवरण (5) |
|---|---|---|---|---|
| राजनांदगांव | अंबागढ़ चौकी | आतरगांव, प.ह.नं. 13/ कृषकों की संख्या 01 | 0.121 हेक्टे. | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परियोजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई (दिनांक) 26-05-2018 को (समय) 11.00 बजे (स्थान) ग्राम पंचायत भवन, आतरगांव पर नियत की गई है. प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | जल संसाधन विभाग, बालोद के मोहड़ जलाशय परियोजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | 01 |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हां. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | — |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | उक्त डूबान निर्माण से क्षेत्र में सिंचित रकबे में वृद्धि होगी |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिए उपाय किए जा रहे हैं. |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

राजनांदगांव, दिनांक 28 अप्रैल 2018

प्रारूप-एक
(नियम 11 देखिये)

क्रमांक/4000/भू-अर्जन/2018.—भूमि-अर्जन, पुनर्वासन एवं पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर तथा पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 की धारा 4 सहपठित नियम 7 के अंतर्गत नीचे अनुसूची में उल्लेखित भूमि का अर्जन लोक प्रयोजन हेतु राज्य सरकार द्वारा आशयित है, अर्थात् :—

| जिला<br>(1) | तहसील<br>(2) | ग्राम/नगर<br>(3) | क्षेत्रफल<br>(4) | लोक प्रयोजन का विवरण<br>(5) |
|---|---|---|---|---|
| राजनांदगांव | अंबागढ़ चौकी | पांगरी, प.ह.नं. 22/ कृषकों की संख्या 08 | 0.478 हेक्टे. | लोक निर्माण विभाग (सेतु निर्माण), राजनांदगांव के पांगरी से चौकी मार्ग पर स्थित शिवनाथ नदी (महिलाघाट) पर उच्च स्तरीय पुल मय पहुंचमार्ग निर्माण कार्य में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |

उपरोक्त उल्लेखित भूमि के अर्जन हेतु सामाजिक समाघात निर्धारण के अध्ययन हेतु जन सुनवाई (दिनांक) 23-05-2018 को (समय) 11.00 बजे (स्थान) ग्रा.पं. भवन, पांगरी पर नियत की गई है. प्रस्तावित भूमि अर्जन का अन्य विवरण निम्नानुसार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (एक) | लोक प्रयोजन का संक्षिप्त विवरण | — | लोक निर्माण विभाग (सेतु निर्माण), राजनांदगांव के पांगरी से चौकी मार्ग पर स्थित शिवनाथ नदी (महिलाघाट) पर उच्चस्तरीय पुल मय पहुंचमार्ग निर्माण कार्य में प्रभावित कृषकों की भूमि का अधिग्रहण प्रकरण. |
| (दो) | प्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | 08 |
| (तीन) | अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित परिवारों की संख्या | — | निरंक |
| (चार) | प्रभावित क्षेत्र में निजी मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (पांच) | प्रभावित क्षेत्र में शासकीय मकानों तथा अन्य परिसम्पत्तियों की अनुमानित संख्या. | — | निरंक |
| (छः) | क्या प्रस्तावित अर्जन न्यूनतम है ? | — | हां. |
| (सात) | क्या संभव विकल्पों और इसकी साध्यता पर विचार कर लिया गया है ? | — | हां |
| (आठ) | परियोजना की कुल लागत | — | — |
| (नौ) | परियोजना से होने वाला लाभ | — | आवागमन तथा परिवहन में सुगमता, बारहमासी मार्ग की उपलब्धता. |
| (दस) | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिये उपाय तथ उस पर होन वाला संभावित व्यय. | — | प्रस्तावित सामाजिक समाघात की प्रतिपूर्ति के लिए उपाय किए जा रहे हैं. |
| (ग्यारह) | परियोजना द्वारा प्रभावित होने वाले अन्य घटक | — | निरंक |

उपरोक्त भूमि अर्जन के संबंध में किसी व्यक्ति/संस्था या अन्य किसी व्यक्ति को कोई जानकारी/सुझाव देना हो, तो विहित तिथि/समय एवं स्थान पर दी जा सकेगी.

